*यस्मिन् लोकाः श्रिताः सर्वे तदु नात्येति कश्चन ।*
*एतद्वै तत् ।* (कठोपनिषत् २।१।९)

*ऊर्ध्वमूलमधः शाखमश्वत्थं प्राहुरव्ययम् ।*
*छन्दांसि यस्य पर्णानि यस्तं वेद स वेदवित् ॥* (गी० १५।१)

अनन्त मायाओंके कारण परात्परमें अनन्त पुरुषोंकी सत्ता सिद्ध होजाती है। इसी लिए परात्परको 'वन' कहना यथार्थ होता है। इसी अश्वत्थवृक्षके चरमभागको काटछांटकर द्यावापृथिवीरूप विश्व बनायागया है। 'तत् सृष्ट्वा तदेवानु प्राविशत्' इस श्रौतसिद्धान्तके अनुसार अक्षरद्वारा क्षरोत्पादनसे सारा विश्व बनाकर यह अव्यय आलम्बनरूपसे प्रतिष्ठित होगया है। इसी अभिप्रायसे—'ब्रह्माध्यतिष्ठद् भुवनानि धारयन्' कहा है। अव्ययकी इसी आलम्बनताका निरूपण करते हुए पुरुषोत्तम कहते हैं—

*उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः ।*
*यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः ॥* (गीता० १५।१७)

जिस परात्परस्वरूप महावनके सम्बन्धमें 'तद्ध तद्वनं नाम तद्वनमित्युपासितव्यम्' (केनोपनिषत् ४।६) यह कहाजाता है। उस महावनके एक एक वृक्षका नाम भूः—भुवः—स्वः—महः—जनः—तपः—सत्यम् इन नामोंसे प्रसिद्ध सप्तव्याहृत्यात्मक लोकत्रयाधिष्ठाता अव्यय पुरुष है। त्रिवृत् मायापन्न भूः—(रोदसीत्रैलोक्य), भुवः (क्रन्दसीत्रैलोक्य), स्वः (संयतीत्रैलोक्य) इन तीन लोकों से युक्त एक एक विश्वका गति—भर्ता—प्रभु—साक्षी—निवास—शरण—सुहृत् एक एक अव्ययपुरुष है। एक एक मायाबल उस परात्पर महावनका एक एक रोम कूप है। एक एक रोमकूप एक एक ब्रह्माण्ड है। एक एक ब्रह्माण्डके भीतर अव्ययकी पूर्णतासे फिर अवान्तर सूर्य्य परमेष्ठी आदि अनन्त ब्रह्माण्ड समाविष्ट रहते हैं। सम्पूर्ण अश्वत्थवृक्ष विश्व नहीं बनता, अपितु अव्यय का अपरा प्रकृतिस्वरूप चरमाग ही अक्षरके व्यापारसे क्षरित होकर विश्व बनता है। इसी विज्ञानको समझानेके लिए—'यतो द्यावापृथिवी निष्टतक्षुः' यह कहा है। अथर्ववेदीया स्कम्भविद्याके अनुसार सारा विश्व एक स्कम्भ है। 'स्कम्भे सर्वं प्रतिष्ठितम्' (अथर्व० संहिता)

के अनुसार सम्पूर्ण स्थावर जङ्गम प्रपंच इसी विश्वस्कम्भपर प्रतिष्ठितहै । यह स्कम्भ उस अश्वत्थ वृक्षसे तरासा हुआ मानाहै । वही क्षररूपसे स्कम्भ बनाहै । अक्षररूपसे वही स्कम्भ निर्माताहै, एवं अव्ययरूपसे वही आलम्बनहै । जो तात्पर्य्य—'यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः' इस स्मार्तवचनका है वही भाव 'प्रज्ञाप्यतिष्ठन् भुवनानि धारयन्' इस वाक्यका है ।

"प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्ध्यनादी उभावपि" ( गीता० )

के अनुसार अव्यय पुरुष अपने स्वभावभूत, अन्तरङ्ग प्रकृतिस्वरूप अक्षर–क्षरसे अवि-नाभूतहै । तीनों ही पञ्चकलहैं । इन १५ कलाओं के अतिरिक्त परमार्थतः अकल, किन्तु व्यव-हारदृष्ट्या एककल सोलहवां परात्परहै । यही षोडशकल प्रजापति विश्वप्रजाका अधिपतिहै जैसा कि—'त्रीणि ज्योतींषि सचते स षोडशी' ( छां० उपनिषत् ) का अर्थ करते हुए, भूमिकाभागमें विस्तारसे बतलाया जाचुकाहै । षोडशीपुरुष विश्वका आत्माहै । यह नित्यहै, अमृतहै । क्षरप्रधान विश्व विपरिणामी होनेसे अनित्य, अतएव मर्त्यहै । मर्त्य भूतमय विश्वमें अन्तर्निगूढ होनेके कारणही—

एष सर्वेषु भूतेषु गूढात्मा न प्रकाशते ।
दृश्यते त्वग्र्यया बुद्ध्या सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः ॥ (कठोपनिषत् १।३।१२)

इस श्रौतसिद्धान्तके अनुसार 'गूढोत्मा' नामसे व्यवहृत हुआहै ।

उस ज्ञानज्योतिर्मय तत्वको आवृत करनेवाला यही एकमात्र मायाबल है । मायाने ही उस असीमको ससीम विश्वद्वारा तिरोहित कररक्खाहै । अतएव सर्वत्र व्याप्त रहताहुआ भी वह हमारे लिए कृष्ण बनरहाहै । इसी अव्ययकृष्णतत्वको लक्ष्यमें रखकर कृष्णावतार भगवान् कृष्ण कहते हैं—

"नाहं प्रकाशः सर्वस्य योगमायासमावृतः" (गीता०)

यह है विश्वाधिष्ठाता ईश्वरप्रजापतिका संक्षिप्त निदर्शन । यही अमृतात्माहै। यही गूढात्मा है । यही षोडशी प्रजापति है । परात्परतत्वका यही प्रथम अवतारहै । निम्नलिखित तालिका से उपरोक्त विषय स्पष्ट होजाताहै—

# शुद्धरस स्वरूप निष्कल निरञ्जन 'निर्विशेष'

१ = १ = सर्वबलविशिष्ट रसरूप व्यापक परात्परब्रह्म = "ब्रह्मवन"
१ = २ = मायाबलावच्छिन्न रसबलात्मक अव्ययपुरुष = "ब्रह्मवृक्ष"
१ = ३ = अक्षर पुरुष = पराप्रकृति — (अमृतब्रह्मा–विष्णु–इन्द्र–अग्नि–सोमभेदसे पञ्चकला
१ = ४ = क्षरपुरुषः = अपराप्रकृतिः — (मर्त्यब्र. वि इ अ सो भेदसे पञ्चकल)

"षोडशकलं वा इदं सर्वम्" (प्र० उ० ) "चतुष्टय वा इदं सर्वम्" (कौ उ

उपरोक्त परात्पर–अव्यय–अक्षर–क्षर इन चारोंमें से विश्वके उपादान क्षरतत्वपर दृष्टि डालिए। ब्रह्मा–विष्णु–इन्द्र–अग्नि–सोम यह क्षरकी पांच कलाएंहैं। इन पांचोंसे क्रमशः प्राण–आप–वाक्–अन्नाद–अन्न यह पांच विकार उत्पन्न होतेहैं। यह पांचों विकार 'विकारक्षर' नामसे प्रसिद्धहैं। यही पांचों–वैकारिक विश्वके आधारहैं, अतएव विकृतिरूप इन पांचोंको वैकारिक विश्वकी अपेक्षासे हम 'प्रकृति' कहनेके लिए तय्यारहैं। अव्यय पुरुष पुरुषहै। अक्षर क्षर समष्टि प्रकृतिहै। उपरोक्त विकारक्षर अक्षरक्षरापेक्षया विकृति, विश्वापेक्षया प्रकृति होनेसे 'प्रकृति विकृति' है। पांचों विकार प्राणात्मकहैं। रूप–रस–गंध स्पर्श–शब्द शून्य अथामप्रकृत (स्थान न रोकनेवाला) तत्व ही प्राणहै। विकारक्षरों की यही अवस्थाहै। अतः उन्हें हम अवश्यही 'प्राण' कहनेके लिए तय्यारहैं। यह पांचों प्राकृतप्राण मृदूघटवद् उसी अमृतात्मस्वरूप मनोगम्य षोडशीपुरुषमें प्रतिष्ठितहैं। मनोगम्य षोडशी पुरुष अणुहै। उसमें प्राण– आप–वाक्–अन्न पांचों प्राण नित्य प्रतिष्ठित रहतेहैं। इसी अभिप्रायसे श्रुति कहतीहै—

> एषोऽणुरात्मा चेतसा वेदितव्यो यस्मिन् प्राणः पञ्चधा संविवेश।
> प्राणैश्चित्तं सर्वमोतं प्रजानां यस्मिन् विशुद्धे विभवत्येष आत्मा॥ (मुण्डक)

उपरोक्त पांचों विकारक्षर पञ्चीकरण द्वारा क्रमशः विश्वसृट्–पञ्चजन–पुरंजन–रूपमें परिणत होते हुए अन्ततोगत्वा पुरुषरूप में परिणत होजातेहैं। पर्वीहन प्राणमय पुर स्वयम्भूहै पर्वीहन। आपोमय पुर परमेष्ठीहै। पर्वीहन वाङ्मय पुर सूर्यहै। पर्वीहन अन्नाद्मय पुर

पृथिवी है। पञ्चीकृत अन्नमय पुर चन्द्रमा है। पाँचों पुर पिण्डात्मक हैं। सहृदय हैं। एवं जो पदार्थ सहृदय—सशरीरी होता है, विज्ञानभाषामें वही 'सत्य' कहलाता है। उपादानकारण अपने कार्यकी प्रतिष्ठा है। अभिन्नसत्ताकार्यकारणभावों में कारणसत्तामें कार्यसत्ता अनुस्यूत रहती है। दूसरे शब्दोंमें कारणसत्ता ही कार्यसत्ता है। कारण ही कार्यको अपने ऊपर प्रतिष्ठित रखता है। अतएव कारणतत्त्व 'विभर्ति कार्यं' के अनुसार 'ब्रह्म' शब्दसे व्यवहृत हुआ है। परम्परया इस पुरका प्रादुर्भाव अक्षरसे ही हुआ है। एवं क्षर ब्रह्म है, अतएव इसके लिए—'ब्रह्माक्षरसमुद्भवम्' (गीता) यह कहाजाता है। ऐसी अवस्थामें पञ्चकल विकार क्षरको हम अवश्य ही 'ब्रह्म' कहसकते हैं। ब्रह्मविकारभूत आप्यमय स्वयम्भू पहिला ब्रह्म है। विष्णु विकारभूत आपोमय परमेष्ठी दूसरा ब्रह्म है। इन्द्रविकारभूत वाङ्मय सूर्य्य तीसरा ब्रह्म है। अग्निविकारभूता अन्नादमयी पृथिवी चौथा ब्रह्म है। एवं सोमविकारभूत अन्नमय चन्द्रमा पाँचवां ब्रह्म है। पाँचों ही ब्रह्म सहृदय—सशरीरी होते हुए सत्य हैं। अतएव हम अमृतात्मा (षोडशी-पुरुष) में प्रतिष्ठित इन पाँचोंको अवश्य ही ब्रह्मसत्य कहनेके लिए तय्यार हैं। इन पाँचों सत्योंका क्रमिक अवतार है। अतएव इनका सम्बन्ध 'दहरोत्तर' नामसे प्रसिद्ध है। स्वयम्भूके महिमामण्डलमें परमेष्ठी है। परमेष्ठीके महिमामण्डलमें सूर्य्य है। सूर्य्यके महिमा-मण्डलमें (सौरसंस्था—किं वा सोलर सिस्टममें) पृथिवी है। पृथिवीके महिमामण्डल में चन्द्रमा है। उत्तरमण्डल पूर्वमण्डलकी अपेक्षा छोटा है। इसीका नाम दहरोत्तर सम्बन्ध है। परात्परका पहिला अवतार अमृतसत्य (षोडशीपुरुष, था, दूसरा अवतार यही ब्रह्मसत्य है। ब्रह्म सत्यसे आगे जाकर शुक्रका अवतार होता है। इसप्रकार वही परात्परब्रह्म मायाबलकी कृपासे क्रमशः अमृत (षोडशीपुरुष), ब्रह्म (स्वयम्भू आदि) शुक्र यह तीन स्वरूप धारण करलेता है। तीनों भाव उस एक ही के विवर्त हैं। इसी विज्ञानको लक्ष्यमें रखकर उपनिषच्छ्रुति कहती है—

तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म—तदेवामृतमुच्यते।

तस्मिंल्लोकाः श्रिताः सर्वे तदु नात्येति कश्चन ॥ (कठ उ०)

उपरोक्त अमृत—ब्रह्म—शुक्र तीनोंमें से प्रकृतमें 'ब्रह्मसत्य' की ओर आपका ध्यान आकर्षित कियाजाता है। यद्यपि सृष्टिक्रमके अनुसार विपनभासामूलक चन्द्रमा ब्रह्माका ही पर्यन्तमें

समावेशहै, परन्तु (हमारी अपेक्षासे) स्थिति क्रममें पृथिवीप्रथम सबके अन्तमें आताहै। स्वयम्भू–परमेष्ठी–सूर्य–चन्द्र–पृथिवी यह स्थितिक्रमहै। स्वयम्भू–परमेष्ठी–सूर्य–पृथिवी–चन्द्रमा यह सृष्टिक्रमहै। पृथिवी नामका अक्षरसत्य प्राण–आप–वाक्–अन्न–अन्नाद–इस क्रममें अन्नादमयहै। अन्नाद अग्निहै। पृथिवी 'अग्निर्भूस्थाम' ( या० नि० ) के अनुसार अग्निमयीहै। यह अग्नितत्त्व अमृत–मर्त्य भेदसे दो भागोंमें विभक्तहै। मर्त्याग्नि ही यज्ञपरिभाषानुसार 'चित्याग्नि' कहलाताहै। अमृताग्नि 'चितेनिधेय' नामसे प्रसिद्धहै चित्याग्निसे पृथिवी पिण्ड बनताहै। दूसरे शब्दोंमें पृथिवीपिण्ड मर्त्याग्निरूपहै। यही चित्याग्निमूर्त्ति पृथिवीपिण्ड 'ब्रह्म सत्य' है। इसी अन्नादमय ब्रह्मसत्यसे आगे जाकर 'यज्ञमात्रिक' नामके वेदसत्यका अवतार होताहै। पृथिवीकेन्द्रसे प्राणाग्नि निकलताहै। यह प्राणाग्नि भूपिण्डसे बाहर निकलता हुआ बड़ी दूर तक अपना एक मण्डल बनाताहै। यही प्राणाग्नि अमृताग्निहै। बहिर्मण्डलावच्छिन्न इस प्राणाग्निके अवस्थाभेदके कारण अग्नि–वायु–आदित्य यह तीन रूप होजाते हैं। तीनोंकी परस्पर में आहुति होती है। उससे क्रमशः–अग्निप्रधान वैश्वानर वायुप्रधान हिरण्यगर्भ, आदित्यप्रधान सर्वज्ञका जन्म होताहै। वैश्वानराग्निदेवता त्रिवृत् स्तोम (९) में प्रतिष्ठितहैं। हिरण्यगर्भदेवता पञ्चदश स्तोम (१५) में व्याप्तहै, एवं सर्वज्ञकी प्रतिष्ठा एकविंशस्तोम (२१) है। इसप्रकार अन्नमय चन्द्रमा नामके ब्रह्मसत्य, एवं अन्नादमय पृथिवी (पिण्डपृथिवी) के मध्यमें प्राणाग्निमयी अमृतापृथिवीके आधार पर अग्नि–वायु–आदित्यमूर्त्ति वैश्वानर–हिरण्यगर्भ–सर्वज्ञ इन तीन देव सत्योंकी सत्ता सिद्ध होजाती है।

इन उपरोक्त तीन देवसत्योंके कारण आधिदैविकमण्डलाधिष्ठाता ईश्वरके अव्ययात्मा–स्वयम्भू–परमेष्ठी–सूर्य–चन्द्रमा–वैश्वानर–हिरण्यगर्भ–सर्वज्ञ–पृथिवी यह दो अक्षर होजातेहैं। इसप्रकार छन्दका नाम विराट्छन्द है ( शत० ११।१।१।२२ ) 'न वै एकेनाक्षरेण छन्दांसि वियन्ति न द्वाभ्याम्'(ऐ०ब्रा० १।६।२ २७)इससिद्धान्तके अनुसार एक अक्षर कम होनेसेभी छन्द का स्वरूप नहीं बिगड़ता। एवं एक अक्षरसे न्यून विराट्भी विराट्है। 'न्यूनाद्ध प्रजाः प्रजायन्त' (शत०११।१।२।४) इस सिद्धान्तके अनुसार उपरोक्त नवाक्षर मूर्त्ति अतएव न्यून विराट्मूर्त्ति ही 'इदं सर्वम्' है। यही अव्ययात्मा है। यही अधिभूतहै। सतत पूर्वोक्तकी पूर्णतारत सामान्यहै। अव्ययात्मा की अक्षर अमृत–अव्यक्त–महान्–विज्ञान–(बुद्धि) प्रज्ञान–( मन ),

वैश्वानर–तैजस–प्राज्ञ–शरीर इन नामोंसे प्रसिद्ध हैं। नाममात्रमें अन्तर है। पदार्थ जो यहां है, वे ही यहां है। उपरोक्त ईश्वरकी ९ कलाओंसे अतिरिक्त परात्पर नामका अखण्ड आत्मा है।

*संविदन्ति न यं वेदा विष्णुर्वेद न वा विधिः ।*
*यतो वाचो निवर्त्तन्ते अप्राप्य मनसा सह ॥*

के अनुसार परात्परशब्दमर्यादासे सर्वथा बहिर्भूत है। शब्दशास्त्र केवल उपरोक्त खण्डात्माओंका ही निरूपण करता है। हमारे इस सर्वोपनिषत्में सभी खण्डात्माओंका क्रमिक निरूपण है, जैसाकि तत्तत् प्रकरणों से स्पष्ट होजायगा। इस समन्वयक्रमको सामने रखलीजिए, और क्रमशः मन्त्रों का निरूपण देखते जाइये। सारा रहस्य आदर्शवत् हृदयङ्गम होजायगा, एवं साथ ही में व्याख्याताओंकी कृपासे चिरकालसे फैलीहुई उपनिषद् अर्थसम्बन्धिनी भ्रान्तियां भी समूल विनाश होजायगा। प्राक्कथन समाप्त हुआ, अब उपनिषदर्थ की ओर आपका ध्यान आकर्षित किया जाता है।

| | ईश आधिदैवतम् | इदं सर्वम् | | | जीव अध्यात्मम् | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | १ षोडशीपुरुष | पूर्णमदः — | पूर्णात्पूर्णमुदच्यते | — पूर्णमिदम् | षोडशीपुरुष=अमृतात्मा | |
| [illegible] | २ स्वयम्भू | | | | अव्यक्तात्मा | [illegible] |
| | ३ परमेष्ठी | | | | महानात्मा | |
| | ४ सूर्य | | | | विज्ञानात्मा | |
| | ५ चन्द्रमा | | | | प्रज्ञानात्मा | |
| [illegible] | ६ सर्वज्ञ | | | | प्राणात्मा | [illegible] |
| | ७ हिरण्यगर्भ | | | | तैजसात्मा | |
| | ८ वैश्वानरः | | | | वैश्वानरात्मा | |
| | ९ पृथिवी | | | | शरीरम् | [illegible] |

# षोडशीवैभव



"अन्तरं मृत्योरमृतं मृत्यावमृतमाहितम्"

# पुरुषात्माधिकरण

## १

## विद्याकर्म्ममय पुरुषो गूढोत्मा "अमृतात्मा"

१–अमृतात्मा

- १– "ईशावास्यमिदं सर्वम्"–भोगतन्त्रम्=मनः
- २–"कुर्व्वन्नेवेह कर्म्माणि"–कर्तृतन्त्रम्=प्राणः
- ३–"असुर्या नाम ते लोका "–आवरणतन्त्रम्=वाक्

### स एष कर्म्माव्ययो विद्यामय

एषोऽणुरात्मा चेतसा वेदितव्यो यस्मिन् प्राणः पञ्चधा संविवेश ।
प्राणैश्चित्तं सर्वमोतं प्रजानां यस्मिन् विशुद्धे विभवत्येष आत्मा ॥

एष सर्वेषु भूतेषु गूढोऽऽत्मा न प्रकाशते ।
दृश्यते त्वग्र्यया बुद्ध्या सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः ॥





# ओं पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात् पूर्णमुदच्यते । पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॥

ओं शान्तिः । शान्तिः ॥ शान्तिः ॥।

"ओं' यह एकाक्षर (अविच्छिन्न स्वरूपसे) पूर्ण है। यह (अध्यात्म) पूर्ण है। पूर्णसे पूर्ण निकला है। पूर्णके पूर्णको लेकर पूर्ण ही शेष रह जाता है" यह है मन्त्रका अक्षरार्थ। सम्पूर्ण कर्म्म-पुरुषार्थ अर्थ भेदसे दो भागोंमें विभक्त हैं। अर्थ कर्म्मसे पुरुषार्थ कर्म्मका स्वरूप निष्पन्न होता है। पुरुषका परम पुरुषार्थ यही है कि, वह जिस पूर्णाक्षर का अंश है, उसके साथ अभेदभावको प्राप्त होता हुआ भयावहतासे विमुक्त होजाय। ईश्वर पूर्णेन्द्र है, अर्णपुरुष है। ऐसे इस पूर्णकी उपनिषत् 'ओं' यह एकाक्षर है। उसका वाचक यही प्रणव है। अर्द्धमात्रा अकार उकार-मकार-इन चारोंका समुच्चय ही ओंकार है। अर्द्धमात्रा तुरीय पद है, यही परात्पर है। अकार अव्यय पुरुष है। उकार अक्षर पुरुष है। मकार क्षर पुरुष है। शब्दसृष्टिमें सबका मूल अकार ही है। एकही अकार सोमप्रधानस्पर्श-अग्निप्रधाना ऊष्माके तारतम्यसे वर्णराशिका आरम्भक बनजाता है। स्पर्श सङ्कोच-यह सोमका धर्म है। ऊष्मा विकास है-यह अग्निका धर्म है। जैसे अर्थसृष्टि के मूल अग्नि सोम हैं, उसीप्रकार शब्द सृष्टि के मूलभी स्पर्श-ऊष्मा रूप अग्नि सोमही हैं। अकारकी इसी विभूति का निरूपण करते हुए महर्षि ऐतरेय कहते हैं—

"अकारो वै सर्वा वाक्-सैषा स्पर्शोष्मभिर्व्यज्यमाना-
बह्वी नाना रूपा भवति" (ऐत० आरण्यक)

इसीलिए अव्यय पुरुषकी विभूतियोंके सम्बन्धमें 'अक्षराणामकारोऽस्मि' (गीता १०।३३) यह कहा गया है। शब्दसृष्टिमें अकार कण्ठताल्वादिके अभिघातसे रहित है। यह असङ्ग है।

परमार्थतः ईश्वर और जीव एकतत्त्वहै । अविद्यापर्दोंके कारण यह 'अहम्' बनरहा है । वस्तुतः यह भी ओंकारही है । पूर्णसे निकलनेवाला यह अपूर्ण तभीतक अपूर्ण है, जबतक कि यह अपने मूलपुरुषकी पूर्णताको नहीं समझता । जिसदिन यह उस पूर्णकी पूर्णताको पहिचानलेगा, अवश्यही उसदिन पूर्ण होजायगा । पूर्णतामें शान्तिहै, अपूर्णतामें क्षोभहै । यदि सर्वत्र आप 'ओंकार' स्वरूप पूर्णेश्वरकी सत्ता देखरहेहैं, तो आपके सामने—'ओं शान्तिः ! शान्तिः !! शान्तिः !!!, यह वाक्यहै ।

इस प्रकार मङ्गलपाठके साथ साथही परमपुरुषार्थका स्वरूप बतलाता हुआ मन्त्रपुरुष इस उपनिषत् में बतलाए जानेवाले सारे विषयका स्वरूप हमारे सामने रखदेताहै । "आप इस एकाक्षरकी पूर्णता पहिचानिए । उसे भी पूर्ण समझिए । अध्यात्मको भी पूर्ण समझिए। उस पूर्ण की पूर्णतालेकर अहंभाव का परित्याग करते हुए आप भी पूर्ण बनजाइए" यही उपनिषत् का यही आदेश है । यही पुरुष का परम पुरुषार्थहै । इसकी उपनिषत् इसकी प्राप्तिका साधन है ।

षोडशी पुरुष का परमाणमही क्रमशः विश्वसद् ( विश्वरचर ) पञ्चजन ( पञ्चीकृत विकारचर ), पुरञ्जन पुर रूपमें परिणत होता हुआ विश्वमूर्त्ति बना हुआहै । साथ विश्व पञ्चीकृत महाभूतों का समुच्चय है । स्वयम्भू आकाशहै । परमेष्ठी वायुहै । सूर्य तेज है । चन्द्रमा आप है । पृथिवी प्रसिद्धहै । इन पाचोंमें प्रत्यकमें पृथिव्यप्तेजआदि पांचों हैं । आगे भागमें आकाश—आपमें—वाय्वादि चारोंके समन्वयसे आकाशात्मा स्वयम्भूका स्वरूप निष्पन्न हुआहै । यही क्रम परमेष्ठी—सूर्यादिमें है । यही प्रक्रिया दर्शनशास्त्रमें 'पञ्चीकरण' नामसे प्रसिद्धहै । संहिताभागमें इसी पञ्चीकरणके लिए 'सर्वहुत' शब्द प्रयुक्त हुआहै ।

तस्माद्यज्ञात् सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे ।
छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत ॥"

(यजुः संहिता)

इस सिद्धान्त के अनुसार वेद—लोक—प्रजा—भूत—पशु आदिकी समष्टिरूप सारा विश्व इसी सर्वहुत यज्ञसे उत्पन्न हुआहै ।

यही सर्वहुत प्रक्रिया उपनिषदोंमें 'त्रिवृत्करण' नामसे प्रसिद्ध है। दर्शन शास्त्रने जहां पृथिवी—जल—तेज—वायु—आकाश—इन पांच [१]तत्वों के पञ्चीकरणसे विश्वकी उत्पत्ति मानी है, वहां उपनिषदोंने तेज—आप—अन्न—इन तीन तत्वोंके त्रिवृत् करणसे विश्वसृष्टि को गतार्थ मानाहै। परमार्थदृष्टिसे दर्शनशास्त्रकी पञ्चीकरण प्रक्रिया—एवं उपनिषदोंकी त्रिवृत्करण प्रक्रिया एक वस्तुहै। पञ्चकल अव्ययपुरुषही सर्वालम्बनहै। आनन्द—विज्ञान—मनोमय अव्ययपुरुष मुक्तिसाक्षीहै एवं मन—प्राण—वाङ्मय अव्ययपुरुष सृष्टिसाक्षीहै। मनस्वी—प्राणवान्—वाग्मी—अक्षरतत्वमनकी कामनासे, प्राणके तपसे, एवं वाक्के श्रमसे विश्व उत्पन्न करताहै। विश्वात्मा मनप्राणवाक् प्रधानहीहै। अतएव विश्वदृष्टिसे आत्माकेलिए—'सवा एष आत्मा वाङ्मय प्राणमयो मनोमय' यह कहाजाताहै। इस मनप्राणवाङ्मय सृष्टिसाक्षी अव्ययके कारणही त्रिवृत्करण प्रक्रिया का जन्म होजाताहै। अव्यय—अक्षरानुगृहीत अक्षरप्रजापति किसी समय एकाकी था। उसने कामना—तप—श्रमके द्वारा तेज—आप—अन्न यह तीन तत्व उत्पन्न किए। अनन्तर इन्हीं तीनोंके त्रिवृत्करणसे पञ्चभूतात्मक—एवं सप्तलोकात्मक—विश्व उत्पन्न किया। जैसा कि छांदोग्य श्रुति कहती है—

> सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम्। तदैक्षत—'बहुस्यां—प्रजायेयेति'।
> तत्तेजोऽसृजत। तदपोऽसृजत। ता अन्नमसृजन्त। तासां त्रिवृतं त्रिवृ
> तमेकैकामकरोत्। (छां० उ० ६।२।३।४)

सारे लोक इसी त्रिवृद्भावसे सम्बन्ध रखतेहैं। इसी आधार पर—'त्रयो वा इमे त्रिवृतो लोकाः' यह कहाजाताहै। इस प्रक्रियासे जिस प्रकार सात लोक उत्पन्न होतेहैं वह निम्नलिखित तालिकासे स्पष्ट होजाताहै—

१ भारतीय वैदिकविज्ञानसे परिचय प्राप्त न कर कितने ही कल्पनाप्रधिक पाश्चात्य विद्वान पाञ्चभौतिक तत्ववाद पर आक्षेप करतेहैं। पृथिवी—जल—तेज—वायु—आकाश अपरम [illegible] तत्वहैं। इनकी मूलावस्था हमारे शास्त्रमें 'पञ्चमहाभूत' नामसे प्रसिद्धहै। इनका मूल रेणुभूतहै। रेणुभूतका मूल अणुभूतहै। अणुभूतका मूल गुणभूत (पञ्चतन्मात्रा) है। हम रेणुभूतको तत्व मानतेहैं—नकि महाभूतको। इस वस्तुस्थिति को न समझकर आक्षेप करनेवालोंके सम्बन्धमें— 'मुखमस्तीति वक्तव्यं दशहस्ताहरीतकी" इससे अधिक क्या कहा जासकताहै। इस तत्वविचारके लिए श्रीगुरुप्रणीत 'सार्यसप्रदीप' नामका ग्रन्थ द्रष्टव्यहै।

१—तेजः { तेजः — १—सत्यम् स्वयम्भू अव्ययः ।
आपः — २—तपः सूत्रम् × ।
अन्नम् { तेजः — ३—जनः परमेष्ठी अमृतः ।
२—आपः — आपः — ४—महः शिवः × ।
अन्नम् { तेजः — ५—स्वः सूर्य तेजः ।
३—अन्नम् — आपः — ६—भुवः चन्द्रमा,वायुः अन्नम् ।
अन्नम् — ७—भूः=पृथिवी=पृथिवी ।

उपरोक्त सातों लोक सप्तव्याहृतिनामसे प्रसिद्ध हैं। इन सातों व्याहृतियोंका भूः-भुवः-स्वः, इन तीन महाव्याहृतियोंमें अन्तर्भाव है। तीनों लोक उपरोक्त त्रिवृत्स्वरूपके कारण त्रिवृत् हैं। भूलोक—भूः, भुवः, स्वः इन तीनों लोकोंमें विभक्त है। यह 'भू' लोक त्रिधाभूत्रिलोकी 'रोदसी' नामसे प्रसिद्ध है। भुवर्लोकभी—भूः भुवः, स्वः, इन तीनों लोकोंमें विभक्त है। यह त्रिलोकी 'क्रन्दसी' नामसे व्यवहृत होती है। एवमेव स्वः त्रिलोकी भी—भूः, भुवः, स्वः, इन तीन लोकोंमें विभक्त है। यह त्रैलोक्य 'संयती' नामसे प्रसिद्ध किया जाता है। रोदसी-क्रन्दसी-संयती तीनोंकी समष्टि 'त्रैलोक्यत्रिलोकी' कहलाती है। भूलोक विज्ञानपरिभाषाके अनुसार माता है। स्वर्लोक पिता है। तीनही माताएं हैं, तीनही पिता हैं। इसी त्रैलोक्य त्रिलोकी विज्ञानको लक्ष्यमें रखकर मन्त्रश्रुति कहती है—

१ *त्रिरो भूमीर्धारयन् त्रीँरुत द्यून् त्रीणि व्रता विदथे अन्तरेषाम् ।*
*ऋतेनादित्या महि वो महित्वं तदर्यमन् वरुण मित्र चारु ॥*

(ऋक् सं० २।३।२७।८)

२ *त्रिर्मातॄँस्त्रीन् पितॄन् बिभ्रदेक ऊर्ध्वस्तस्थौ नेमवग्लापयन्ति ।*
*मन्त्रयन्ते दिवो अमुष्य पृष्ठे विश्वविदं वाचमविश्वमिन्वाम् ॥*

(ऋक् सं० १।२२।१६४।१०)

३ *तिस्रो दिवस्तिस्रः पृथिवीः षट्चेमाः प्रदिशः पृथक् ।*
*त्वयाहं सर्वा भूतानि पश्यानि देव्योषधे ॥*

(अथर्व सं० ४।४।२०।२)

उपरोक्त लोकव्यवस्थाके अनुसार यद्यपि ९ लोक होनेचाहिए, परन्तु ऐसा न होकर लोक केवल सात ही रहजातेहैं। रोदसी त्रैलोक्यका स्वर्लोक, क्रन्दसी त्रैलोक्यका भूलोक होजाता है,। एवं क्रन्दसी त्रैलोक्यका स्वर्लोक, संयती त्रैलोक्यका भूलोक होजाताहै। इस प्रकार दो लोकोंका मध्यके स्वर्लोकोंमें अन्तर्भाव होजानेसे सातही लोक रहजातेहैं।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ३—स्वः | ३ स्वः | | | सत्यम् ७ | |
| | २ भुवः | | | तपः ६ | संयती त्रैलोक्यम् |
| | १ भूः | ३ स्वः | — | जनत् ५ | |
| २—भुवः | | २ भुवः | | महः ४ | क्रन्दसी त्रैलोक्यम् २ |
| | | १ भूः | ३ स्वः | स्वः ३ | |
| १—भूः | | | २ भुवः | भुवः २ | रोदसी त्रैलोक्यम् १ |
| | | | १ भूः | भूः १ | |

[illegible]

इन सातों लोकोंमें तीन अन्तरिक्षहैं, एवं स्वयम्भू—परमेष्ठी—सूर्य—पृथिवी यह चार सत्य हैं। इन चारोंके अतिरिक्त रोदसी त्रैलोक्यके अन्तरिक्षमें 'एतद्वै देवसत्यं यच्चन्द्रमाः' (कौ० ब्रा० ३।१) के अनुसार चन्द्रमा नामका एक सत्य और है। इस प्रकार पांच महासत्य होजाते हैं, जैसाकि पूर्वमें बतलाया जाचुकाहै। वेद—लोक—प्रजा—भूत—पशु नामसे प्रसिद्ध पांच पुरजनोंसे उत्पन्न होनेवाले स्वयम्भू आदि पांचों महासत्य ही महाभारतादिमें 'पञ्चजन' नामसे प्रसिद्धहैं। यह पांचों सत्य भूतभातिक विश्वकी प्रकृतिएं हैं। षोडशीपुरुष पुरुषहै। षोडशी पुरुषमें पुरुष सम्बन्धकी अपेक्षासे 'मनःप्राणवाङ्मय सृष्टिसाक्षी अव्ययपुरुष' ही प्रधानहै। जिस तरह पञ्चजनकी मूलभूता परप्रकृति त्रिवृत्करणसे युक्त होकर पुरसृष्टिका कारण बनती है एवमेव अव्ययका मनःप्राणवाङ्मय कर्म्मभाग त्रिवृद्भावमें परिणत होकर ही त्रिवृत् विश्वमें प्रतिष्ठित होताहै। वस्तुतः देखाजाय तो अव्ययका त्रिवृत्करण ही तेज—अप्—अन्नके त्रिवृत्करणमें कारणहै। विश्वरूपशरीर—षोडशी आत्माकी पुरीहै। विश्वकी तेजकला अव्ययके वाक् भागको पुष्ट करतीहै अप् कला अव्ययके प्राणभागको प्रतिष्ठित रखतीहै, एवं अन्नकला मनो

मयी मूर्त्तिको सुरक्षित रखती है। यही स्थिति अध्यात्ममें है। हमारा मन अन्न पर प्रतिष्ठितहै, प्राण अपतत्त्व पर प्रतिष्ठित है, एवं वाक् तेज पर प्रतिष्ठितहै। इसी सिद्धान्तको लक्ष्यमें रखकर श्रुति कहतीहै—

> *अन्नमशितं त्रेधा विधीयते—तस्य योऽणिष्ठो धातुस्तन्मनः।*
> *आपःपीतास्त्रेधा विधीयन्ते—तासां योऽणिष्ठः स प्राणः।*
> *तेजोऽशितं त्रेधा विधीयते—तस्य योऽणिष्ठः सा वाक्।*
> *अन्नमयं हि सोम्य मनः, आपोमयःप्राणः, तेजोमयी वाक्।*

(छां० उ० ६।५) इति।

मन—प्राण—वाक् तीनोंमें तीनोंकी व्याप्ति होतीहै। मन ज्ञानशक्तिमयहै, प्राण क्रियाशक्तिमयहै, एवं वाक् अर्थशक्तिमयीहै। ज्ञानमय मनमें भी प्राणवाक्का सम्बन्धहै। कोई भी ज्ञान बिना व्यापारके एवं बिना किसी अर्थके अपना स्वरूप प्रतिष्ठित नहीं रखसकता। निष्क्रिय एवं निरर्थक ज्ञान कुछ नहीं। क्रियामय प्राणमें भी मन—वाक्का सम्बन्धहै। बिना ज्ञान और अर्थके क्रियाका संचालन ही असंभवहै। एवमेव वाक् में भी प्राण और मनका सम्बन्धहै। क्रिया एवं ज्ञानके बिना अर्थ सचमुच निरर्थकहै। इसी अवस्थामें यह मान लेना पड़ताहै कि कर्म्मात्मयकी—मन—प्राण—वाक्—इन तीनों कलाओं में प्रत्येकमें तीनोंहैं, जैसाकि निम्नलिखित तालिकासे स्पष्ट होजाताहै—



त्रिवृत्मन अव्ययपुरुषका कारण शरीर है। त्रिवृत्प्राण अव्ययात्माका सूक्ष्मशरीरहै। त्रिवृतावाक् स्थूलशरीर है। मन सूक्ष्महै, यही कारणहै। कामनाही सबका मूलकारणहै। प्राण सूक्ष्महै। वाक् स्थूलहै। बस इस 'पुरुषात्माधिकरण' के तीनों मन्त्र क्रमशः अव्यय की इन्ही तीनों कलाओंका निरूपण करते हैं। प्रथम मन्त्र त्रिवृत् मनका निरूपण करताहै। त्रिवृत् मनमेंभी मन-प्राण-वाक् तीनों का सम्बन्धहै। अतः इस मन्त्रके तीन अर्थ होजातेहैं। मनप्रधान विज्ञाननीति पक्ष, प्राणप्रधान धर्मनीति पक्ष, एवं वाक् प्रधान राजनीति पक्ष इसप्रकार तीन पक्षोंका निरूपण प्रथम मन्त्र करताहै। यही अवस्था त्रिवृत्प्राणतत्व प्रतिपादक द्वितीयमन्त्रकी एवं त्रिवृतवाक्तत्व प्रतिपादक तृतीयमन्त्रकी है। मनसे कामनाका उदय होताहै। स्वकामना द्वारा मन ही विषयभोक्ताहै। भोग करना मनका काम है। प्रथममन्त्र 'भुञ्जीथाः' इस रूपसे इसी मनोमय भोगतन्त्रका निरूपण करताहै। प्राणसे व्यापार होताहै। कर्तृतन्त्रका अधिष्ठाता प्राणहै। द्वितीयमन्त्र 'कुर्वन्नेवेह कर्माणि' इत्यादि रूपसे प्राणमय इसी कर्तृतन्त्रका निरूपण करताहै। वाक् भामण्डल है। इससे आवरणका उदय होताहै। दूसरे शब्दोंमें यह वाक्तत्व आवरणतन्त्रका अधिष्ठाता है। तृतीयमन्त्र 'तमसावृता' इत्यादिरूपसे वाङ्मय इसी आवरण तन्त्रका निरूपण करताहै। भोग-कर्म-आवरण तीनोंही स्थूल-सूक्ष्म-कारण शरीर भेदसे पृथक् २ विभक्तहैं। स्थूलशरीरके भोगमें मनको वाक्का सहारा लेना पड़ताहै, सूक्ष्मशरीर भोग में प्राणकी अपेक्षा होतीहै एवं कारणशरीरभोगमें मनकी प्रधानता रहतीहै। दूसरे शब्दोंमें भोग-कर्म-आवरण तीनों स्थूल-सूक्ष्म-कारण शरीरभेदसे त्रेधाविभक्तहैं। तीनों मन्त्रोंने इसी रूपसे निरूपण कियाहै। जैसाकि निरूपणीय विषयसे स्पष्ट होजायगा—

१—मनःप्रधान भोगतन्त्रम् — "मनः"

| | | |
|---|---|---|
| १—विज्ञाननीतिः = कारणशरीरभोगो मनोमयः | } | "ईशावास्यमिदं सर्वम्" १ |
| २—धर्मनीतिः = सूक्ष्मशरीरभोगः प्राणमयः | | |
| ३—राजनीतिः = स्थूलशरीरभोगो वाङ्मयः | | |

२ — प्राणप्रधान कर्तृतन्त्रम् —" प्राणः "

से ही अमृतात्मा का निरूपण सिद्ध होता । यथार्थमें बात ऐसी ही है । यदि साधारणसी बात होती तबतो प्राचीन व्याख्याताओं के भाष्योंकी समालोचना करनेका अवसर ही नहीं आता । वेदज्ञ विद्वान्—'परोक्ष प्रिया इव हि देवा भवन्ति प्रत्यक्षद्विषः' (गो पू २।२१) इस श्रौत सिद्धान्तसे भलीभांति परिचितहैं । आर्षप्रणाली के अनुसार यह एक ध्रुव नियमहै कि महर्षिगण तत्त्वविषयोंका प्रत्यक्ष रूपसे निरूपण न कर परोक्ष रूपसे ही उनका स्वरूप बतलाते हैं । अक्षर कुछ और होतेहैं, उनका प्रतिपाद्य अर्थ भिन्न ही होताहै । साधारण रीतिसे किनारे पर पहुचने के अनन्तर जहां गुहानिहित रहस्यार्थ के निरूपण का अवसर आताहै, वहां आप्त पुरुषोंके 'तद्-गुरुमुखादेवावगन्तव्यम्' 'परिप्रश्नेन सेवया' इत्यादि आप्तवाक्य हमारे सामने उपस्थित होतेहैं । यह कहनेमें कोई विप्रतिपत्ति नहीं होगी कि आजदिन जितनेभी वेदभाष्य उपलब्ध होतेहैं, व गुरुपरम्परा की मर्य्यादासे बहिर्भूतहैं । वेदके रहस्यार्थ गुरुपरम्परा में ही सुरक्षितहैं । व्याकरणके बलसे वेदार्थका सम्यक् परिज्ञान कठिनही नहीं अपितु असम्भवहै । मन्त्रोंका तात्त्विक अर्थ गुरुओं में ही निहित रहताहै । चिरकालसे उस परम्पराका मार्ग बन्द होगयाहै । साथहीमें—वेदकी गुहानिहित गुप्त परिभाषाओंके निरूपण करने वाले रहस्य-विज्ञान गाथा-ब्राह्मणवाक्य-नाराशंस आदि ग्रन्थ भी आज उपलब्ध नहीं होते, ऐसी अवस्थामें केवल स्वबुद्धिबलसे व्याकरणके बलपर किया हुआ वेदार्थ कभी उसके वास्तविक रहस्यको नहीं बतला सकता । परम्पराभिज्ञ-एवं गुरुकृपाके अधिकारियों के लिए इन्हीं अक्षरोंमें सब कुछ है । न देखने वालोंके लिए देखते हुएभी कुछनहीं । इसी भावका बड़ा सुन्दर निरूपण करती हुई मन्त्रश्रुति कहतीहै—

*उत त्वः पश्यन्न ददर्श वाचमुत त्वः शृण्वन्न शृणोत्येनाम् ।*
*उतो त्वस्मै तन्वं विसस्रे जायेव पत्य उशती सुवासाः ॥*

(ऋक्० १०।६।७१।४।

आज उसी विज्ञानतत्त्वको आपके समक्ष उपस्थित किया जाताहै । अमृतात्माके निरूपण करने वाले इस प्रथम प्रकरण में तीन मन्त्रहैं । तीनों मन्त्रोंके प्रत्येकके तीन २ अर्थ होतेहैं । राजनीतिपक्ष, धर्मनीतिपक्ष, विज्ञाननीतिपक्ष, इसप्रकार तीनोंमें तीनोंपक्षोंका समावेश

१—विज्ञाननीतिः=कारणशरीरकर्म्म मनोमयम्
२—धर्म्मनीतिः =सूक्ष्मशरीरकर्म्म प्राणमयम् } " कुर्वन्नेवेह कर्म्माणि " २
३—राजनीतिः =स्थूलशरीरकर्म्म वाङ्मयम्

३—वाक्प्रधानमावरणतन्त्रम्—"वाक्"

१—विज्ञाननीतिः=कारणशरीरावरणं मनोमयम्
२—धर्म्मनीति =सूक्ष्मशरीरावरणं प्राणमयम् } " असुर्या नाम ते लोका " ३
३—राजनीतिः =स्थूलशरीरावरणं वाङ्मयम्

उपरोक्त तालिकाके विषयक्रमको हृदयङ्गम करके ही आगेका प्रकरण देखनाचाहिए।

## १—गूढोत्मा नामसे प्रसिद्ध विद्याकर्म्ममय अमृतात्मा

### कारणशरीरपरकमात्मप्रधानरूप भोगतन्त्रम्—

### मन

ईशावास्यमिदं सर्वं यत् किञ्च जगत्यां जगत्।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्यस्विद्धनम् ॥१॥

जगत्यां (संसारे) यत्किञ्च (यत् किमपि चराचरं) इदं सर्वं (तत्सर्वमपि वस्तुजातं) ईशा (जगन्नियन्त्रा सोऽहमीश्वरेण) आवास्यं (अभिव्याप्य—ईशमधिवासः)। तेन (ईश्वरसत्तया) त्यक्तेन (प्रदत्तेन—वस्तुना) भुञ्जीथा (भोग कुरु)। कस्य स्वित् (कस्यापि) धनं मागृधः।
"जगत्में जो कुछ चराचर है, वह सब ईश्वरकी सत्तासे व्याप्त समझना चाहिए। ईश्वरद्वारा छोड़े हुए (नियत किए हुए) पदार्थ से ही भोग करना चाहिए। किसी के (पराए) धनकी इच्छा मत करो" यह है मन्त्रका अक्षरार्थ।

पाठक भोचते होंगे कि प्रतिज्ञा की गई थी कि प्रथम प्रकरणमें अमृतात्मा का निरूपण किया जायगा। पर बतलाया जाताहै कुछ औरका औरही। न उपरोक्त श्रुति के अक्षरों

से रोगीके प्राण पखेरू उड़जातेहैं। निदर्शन मात्रहै। आप अपने उपयोग में आनेवाली वस्तुओंको नियत स्थानपर रखदेतेहैं, एवं समय-समय पर उनसे कामलेते रहतेहैं। उपरोक्त 'तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा' इस आदेशको न मानने वाला कोई व्यक्ति आपकी सुव्यवस्थित वस्तुओंको अपने कामके लिए लेजाताहै, अथवा अस्तव्यस्त करदेताहै। सोचिए अब आपको समय पर वे वस्तुए अस्तव्यस्त मिलतीहैं अथवा उनमेंसे कोई वस्तु (जिसके बिना आपका उस समय का कार्य रुक जाताहै) नहीं मिलतीतो क्या हालत होतीहै। अनुभव रसिकही इस कठिनताका अनुमान लगासकतेहैं। कहना नहीं होगा कि आज भारतवर्षमें अपने इस उपरोक्त सनातन श्रौत आदेशकी अवहेलना कर अपने समाजमें कैसी अशान्ति उत्पन्न करदी है। बड़ा भाई छोटे भाईके न्यायप्राप्त स्वत्वको हड़पना चाहता है, पुत्र पिताके स्वत्वपर अनधिकार चेष्टा करना चाहताहै, पराया धन-पराई स्त्री उनपर यथेच्छ आक्रमण किया जारहाहै। फलतः भारतका प्रत्येक गृहस्थ ज्वालामुखी बनरहाहै। हमारा विनाश होरहाहै, हमारे हितचिन्तक न्यायालयोंका शोषण होरहाहै। जमीदारोंके अत्याचारोंसे बड़ा गरीब किसान अपने स्वत्वमें वञ्चित होतेहुए अपनी दर्द भरी आहोंसे भारतके वैभवको भस्मसात् कररहेहैं। संसारको अपने सदुपदेशोंका पाठ पढाने वाला, संसारमें शान्तिका साम्राज्य स्थापित करनेवाला-'सर्वे सन्तु निरामयाः' का उद्घोष करनेवाला भारतवर्ष आज श्रौत आदेशोंका तिरस्कार करताहुआ संसारकी दृष्टिमें कैसा तिरस्कृत होरहाहै, यह बतलाना लेखिनीके सामर्थ्यके बाहरहै। ऐसी अवस्थामें समाज शान्ति के लिए यह पहिला-प्रधान अतएव आवश्यक कर्तव्य होजाताहै कि हम पराए स्वत्व पर कभी दृष्टि न डालें। व्यक्तिका-समाजका-देशका-राष्ट्रका-इतनाही नही समस्त विश्वका इसीमें कल्याणहै।

दूसरेकी वस्तु लेसकतेहो कब ?, जबकि उसपरसे उसका स्वामी अपना स्वत्व हटादे। जबतक उस वस्तुके साथ उसका ममत्वहै, तबतक उसे लेने का तुम्हें कोई अधिकारनहीहै। आप उपवनमें भ्रमणाथ जावें। आपकी दृष्टि सुवर्ण की खानपर पड़जाय। ऐसी स्थितिमें यह कभी मत समझो कि इसका स्वामी कोई नहीहै। चलो अपनाही लेलें। विश्वास करो, उस प्रदेश का जो अधिपतिहै, वही इस खानका भी स्वामीहै। यदि बिना उसकी आज्ञा तुमने उसपर

दुर्भाग्य से कुछ शताब्दियों से भारतीय विद्वानों ने विशुद्ध ज्ञानयोग का ही प्रतिपादन किया है। कल्पित जगन्मिथ्यावाद के व्यामोह में डाल कर हमें कर्म्मसम्पत्ति से शून्य कर दिया गया है। उसी साम्प्रदायिक दुरुपदेश से भाग्यसन्तान ने कर्म्म से मुख मोड़ लिया। सभी आलस निष्क्रियता का बेसुरा राग आलापने लगे। सब के अन्तःकरणों में "संसार मिथ्या है, कर्म्म छोड़ो" इस विष बीज ने अपना घर कर लिया। परिणाम इस का यह हुआ कि इस देश ने अपना सारा वैभव कर्म्मठ जातियों के भेंट चढ़ा दिया। सर्वतन्त्र स्वतन्त्र भारत अपनी इसी भयङ्कर भूल से सदियों के लिए परतन्त्रता की जञ्जीरों से जकड़ दिया गया। ज्ञानोपासक विद्वानों की लीला यहीं समाप्त नहीं हुई। शास्त्रों में भी उन्हों ने यही छाप लगा दी। कुछ व्याख्याताओं ने तो गीता जैसे बुद्धियोग-शास्त्र तक को ज्ञानयोग के रंग में रंगने में कोई कमी न की। अस्तु व्याख्यादोष से किस प्रकार हमारे उपास्य विकृत होगए हैं, यह मीमांसा करने का प्रकृत में अवसर नहीं है। पाठकों को इस का उत्तर तो स्वयं गीताभाष्य ही देदेगा। हमें यहां केवल यही कहना है कि गीताशास्त्र की दृष्टि में कर्म्मत्यागलक्षण ज्ञानमार्ग का कोई महत्व नहीं है।

तो क्या गीता कर्म्मपरिग्रहलक्षण विज्ञानवाद का प्रतिपादन करती है? क्या गीता ने हमें यह आदेश दिया है कि हम दिन दिन नए नए घातक आविष्कार करते जांय, एवं उन के द्वारा अपनी आवश्यकताएं पूरी करते जांय? क्या गीता पूर्व से हमें पश्चिम की ओर लेजाना चाहती है? क्या गीता ने आत्मलक्षण ज्ञान से वञ्चित रखते हुए हमें विषयवैभव की ओर आकर्षित किया है? नहीं! कभी नहीं!! सर्वथा नहीं!!!

जिस प्रकार कर्म्मत्यागलक्षण विशुद्ध ज्ञानमार्ग गीता की दृष्टि में हेय है उसी प्रकार कर्म्मपरिग्रहलक्षण विशुद्धविज्ञान मार्ग भी तुच्छ वस्तु है। जिस विज्ञान (कर्म) के मूल में ज्ञान नहीं रहता, वह विज्ञान क्षणिक चमत्कार दिखाता हुआ हमारे नाश का ही कारण बन जाता है। विशुद्ध विज्ञान यथाप में भूतभाग की समृद्धि का कारण बनता हुआ भी शान्तिलक्षण आत्मा के अनुग्रह से वञ्चित रहता हुआ अन्त में भ्रान्ति का जनक बन जाता है। फलतः यह कर्म्मलक्षण विशुद्ध विज्ञानवाद भी कल्याणपथ में महाप्रतिबन्धक सिद्ध होजाता है।

ज्ञान–कर्म्म भेद से उभरते के दो ही स्वतन्त्र मार्ग हैं, एवं पूर्व कथनानुसार गीता दोनों का ही विरोध करती है। ऐसी अवस्था में जिज्ञासा होती है कि गीता चाहती क्या है ? उत्तर गीता से ही पूछिए। गीता चाहती है, ज्ञान–कर्म्म का समन्वय, ज्ञान विज्ञान का एकीकरण, आत्म-विश्व का सम्मिश्रण। विश्वविज्ञान उपाय, परन्तु उस मूल में आत्मा प्रतिष्ठित रहे। आत्मज्ञान सर्वश्रेष्ठ, परन्तु विज्ञानमूला विश्वविभूति का उच्छेद न हो तब। ऐसा विज्ञान जो आत्म अशान्ति, किंवा विश्व अशान्ति का कारण है, सर्वथा त्याज्य है। ऐसा आत्मज्ञान जो विश्वसम्पत्ति का विरोधी है, त्याज्य है। हम आत्ममूलक पारलौकिक सुख चाहते हैं, और अवश्य चाहते हैं। दूसरे शब्दों में यही हमारा परमपुरुषार्थ भी है। परन्तु हम यह कभी नहीं चाहते कि उस परमपुरुषार्थ के साथ अपना ऐहिलौकिक स्वार्थ सर्वथा खो बैठें।

उत्तम भोजन, सुन्दर वेशभूषा, प्रजावृद्धि, सदृढ वैभव, राजसत्ता, साम्राज्य सुखोपभोग, ग्राम, नगर, राष्ट्र, शिल्प कला, वाणिज्य, आदि सभी कुछ हमें चाहिए। पहिले ऐहिलौकिक सम्पत्ति, फिर पारलौकिक पुरुषार्थ। पहिले यहां समृद्धि, फिर वहां आनन्द। हम आनन्द के उपासक हैं। हम यहां भी दुःखी क्यों रहें। आनन्द हमारा जन्म सिद्ध अधिकार है, साम्राज्य सुख हमारी बपौती है, स्वतन्त्रता हमारा आराध्यमन्त्र है। हमारी आत्मभावना से अनुचित लाभ उठाते हुए यदि कोई मदान्ध हमारी स्वतन्त्रता पर, हमारे साम्राज्य पर, हमारे ऐहलौकिक सुखों पर, हमारी शान्ति में, हमारी उपासना में हमारी ज्ञानचर्चा में, हमारे वाणिज्य में, हमारे कला-कौशल में, हमारी सभ्यता में किसी प्रकार का हस्तक्षेप करेगा तो हम थोड़ी देर के लिए ज्ञान-उपासना सब कुछ छोड़ देंगे। उस समय सब से पहिला, एवं मुख्य कर्त्तव्य हमारा वही होगा, जो कि कर्त्तव्य राजवैभव के स्वाधिकार से वञ्चित अर्जुन के सामने भगवान् के द्वारा रक्खा था, एवं जिस कर्त्तव्य के बल पर योगी अर्जुन ने पुनः अपना राज्यवैभव प्राप्त किया था। उस समय हमें हमारी– "युद्धाय कृतनिश्चयः" इस व्रतचर्या से कोई भी न डिगा सकेगा।

क्योंकि हम जानते हैं, परतन्त्र राष्ट्र का कोई धर्म नहीं, कोई शास्त्र नहीं। उसे क्षण भर भी सुख नहीं। गुलाम का क्या धर्म, क्या शास्त्र, क्या सभ्यता, क्या आवश्यकताएं। यदि

नाम मात्र के लिए कुछ हो भी तो हम से हम लाभ क्या उठा सकते हैं। स्वतन्त्र-परतन्त्र की यही मीमांसा शास्त्रकारों ने हमारे सामने रक्खी है। देखिए भगवान् मनु इस सम्बन्ध में क्या कहते हैं—

> यद्यत् परवशं कर्म तत्तद्यत्नेन वर्जयेत् ।
> यद्यदात्मवशं तु स्यात्तत्तत् सेवेत यत्नतः ॥
> सर्वं परवशं दुःखं सर्वमात्मवशं सुखम् ।
> एतद्विद्यात् समासेन लक्षणं सुख-दुःखयोः ॥ (मनुः ४।१५८-१५९)

1 जब सुखी रहना हमारा उद्देश्य है तो फिर हम यहां भी दुःखी क्यों रहें। जब आत्मा आनन्द स्वरूप है, जब यह विषयकर्म में निरन्तर रत रहता हुआ भी नित्यसुखी है तो उसके भयरूप हम क्यों चित्त से ग्लानि करें। अवश्य ही हमें उस उपाय का अन्वेषण करना पड़ेगा, जिसके प्रभाव से विषयासक्तिमूलक दुःख तो आक्रमण करे नहीं, एवं विषयसम्पत् सम्बन्धी सुख हटे नहीं। वह उपाय है एकमात्र ज्ञान-विज्ञान की समष्टिरूप बुद्धियोग। उस का प्रवर्त्तक है—एकमात्र गीताशास्त्र।

हम जानते हैं कि हमारी मोहनिशा से परवक्ताओंने पर्य्याप्त लाभ उठाया है। हम यह भी समझ गए हैं कि हमारे अतीत साम्राज्य वैभव को साम्राज्य विस्तार को, सभ्यता को जगद्गुरुत्व को कल्पना के काले अक्षरों से ढका गया है। हम यह समझने में भी अब पीछे नहीं हैं कि हमारे अतीत का जो इतिहास हमारे सामने रक्खा गया है, जो भौगोलिक परिस्थिति बतलाई गई है, वह साम्राज्यलिप्सा की कल्पित छाया है। परन्तु इस समझ के साथ साथ हमनें यह भी प्रतिज्ञा करली है कि अपने इस बुद्धियोगशास्त्र (गीताशास्त्र) के बल से उन मिथ्याप्रचारकों से चुन चुन कर बदला लेंगे। समय आने पर आर्यसन्तान कभी प्रतिशोध से पीछे न हटेगी। पहिले यह ऐहलौकिक अभ्युदय को अपने अधिकार में करेगी, पीछे पारलौकिक सुख की चिन्ता करेगी। उसी शुभमुहूर्त्त को शीघ्र से शीघ्र उपस्थित करने के लिए राष्ट्रप्रेमियों के सामने राष्ट्र-भाषा में ही यह विज्ञानभाष्य नए कलेवर से नया सन्देश सुनाने के लिए उपस्थित हुआ है। राजपूताने के एक कोने में बैठकर इस संदेश को लिपिबद्ध कर देना जहां ईश्वरीय प्रेरणा है,

भी यह राष्ट्र के कोने कोने में व्याप्त होजाय, इसके लिए ईश्वरीय प्रेरणा का यह एक राष्ट्रप्रेमी ही बनेंगे।

हमारा विश्वास है कि यह भाष्य भारतीय संस्कृति को सुरक्षित रखने में पूर्ण सफल होगा। कारण इसमें केवल प्रमाणवाद का ही आश्रय नहीं लिया गया है। अपितु प्रमाण प्राधान्य के साथ साथ युक्तिवाद, तर्कवाद, विज्ञानवाद, दर्शनवाद आदि का भी समन्वय करने की चेष्टा गई है। अब संक्षेप से यह भी जान लेना आवश्यक होगा कि इस भाष्य की नवीनता का दृष्टिकोण क्या होगा ? दूसरे शब्दों में यह प्राचीन व्याख्याताओं की अपेक्षा क्या नवीन बात बतलावेगा ?

प्राचीन व्याख्याताओं ने गीताशास्त्र के १८ अध्यायों को ६–६–६ इस क्रम से तीन भागों में विभक्त करते हुए गीता को ज्ञानयोग–भक्तियोग–कर्मयोग का निरूपक माना है। कुछ एक प्राचीनों की दृष्टि में गीता विशुद्ध ज्ञानयोगग्रन्थ है कुछ एक साम्प्रदायिक इसे विशुद्ध भक्तियोगशास्त्र मानते हैं, एवं कुछ एक राष्ट्रप्रेमी इसे कर्मयोगशास्त्र मानने का अभिमान करने लगे हैं। दार्शनिक दृष्टि से सभी प्राचीनमत सुव्यवस्थित हैं। परन्तु गीता विशुद्ध दर्शन ( ज्ञान ) ग्रन्थ नहीं है, अपितु ज्ञानयुक्त विज्ञानग्रन्थ है। विज्ञानदृष्टि से उक्त तीनों ही योग अयोग हैं। पाठकों को विश्वास करना चाहिए कि गीता ज्ञान–भक्ति–कर्म तीनों में से एक का भी निरूपण नहीं करती। अब तक जो बुद्धियोग व्याख्याताओं की दृष्टि से परोक्ष रहा है गीताशास्त्र उसी का हो निश्चयरूप से एकमात्र उसी का निरूपण कर रहा है। अतएव हम यह ज्ञान–भक्ति–कर्म किसी नाम से व्यवहृत न होकर 'बुद्धियोगशास्त्र' नाम से ही सम्बोधित होगा।

बुद्धियोगदृष्टि से गीता को चार भागों में विभक्त माना जासकता है। कारण इस का यही है कि बुद्धितत्त्व वैराग्य–ज्ञान–ऐश्वर्य–धर्म भेद से चार भागों में विभक्त है। इन चारों का स्वरूप बतलाने वाली चार विद्याएं क्रमशः राजर्षिविद्या, सिद्धविद्या, राजविद्या, आर्षविद्या इन नामों से प्रसिद्ध है। आरम्भ के ६ अध्यायों में वैराग्यबुद्धियोगप्रवर्तिका राजर्षिविद्या का, आगे की २ अध्यायों (७–८) में ज्ञानबुद्धियोगप्रवर्तिका सिद्धविद्या का, आगे की ४ अध्या

यों (९ १० ११ १२) में ऐश्वर्यबुद्धियोगप्रवर्त्तिका राजविद्या का, एवं अन्त की ६ अध्यायों में धर्म्मबुद्धियोगप्रवर्त्तिका आर्षविद्या का निरूपण हुआ है। इन विद्याओं के रहस्य बतलाने वाली २४ उपनिषदें इस शास्त्र की महाविशेषता है। इन २४ उपनिषदों में १६० उपदेश हुए हैं। यही गीताशास्त्र का विषयदिग्दर्शन है।

गीताशास्त्र हमें सुखी बनाना चाहता है। इस सुख के प्रतिबन्धक, एवं क्लेश के प्रवर्त्तक गिने गिनाए चार ही शत्रु हैं। वे चारों आसक्ति, मोह अस्मिता अभिनिवेश इन नामों से प्रसिद्ध हैं। आसक्तिभाव रागासक्ति, द्वेषासक्ति भेद से दो भागों में विभक्त है। यदि इनको पृथक् गिनना की जाता है तो चार के स्थान में पांच क्लेश होजाते हैं, जैसा कि—'अविद्यास्मितारागद्वेषाभिनिवेशाःपञ्चक्लेशाः' (पा यो० सू० २।३।) इस योगदृष्टि से स्पष्ट है। परन्तु विज्ञानदृष्टि से राग-द्वेष दोनों एक हैं। अनुकूलबन्धन राग है, प्रतिकूलबन्धन द्वेष है। बन्धनता दोनों में समान है। बन्धनता ही आसक्ति है। अतएव गीताशास्त्रने दोनों का आसक्तिशब्द से ही ग्रहण कर लिया है। आसक्तिक्लेश की चिकित्सा वैराग्यबुद्धियोग है, मोहक्लेश की चिकित्सा ज्ञानबुद्धियोग है, अस्मिताक्लेश की चिकित्सा ऐश्वर्यबुद्धियोग है, एवं अभिनिवेशक्लेश की चिकित्सा धर्म्मबुद्धियोग है। चारों में से एक के भी अनुष्ठान से शेषतीनों क्लेश निवृत्त हो जाते हैं। यही सम्पूर्ण गीताशास्त्र का रहस्यार्थ है।

अल्पनिवेदन आवश्यकता से अधिक विस्तृत होगया है। अस्तु अब पाठक यह आशा कर रहे होंगे कि इस निवेदन के अव्यवहितोत्तरकाल में ही गीताभाष्य उनके सामने आजायगा। परन्तु अभी उन्हें और थोड़ी प्रतीक्षा करनी पड़ेगी। इस प्रतीक्षा का कारण यही है कि गीता एक विज्ञानशास्त्र है। विज्ञानशास्त्र की कुछ एक स्वतन्त्र परिभाषाएं हुआ करती हैं। बिना उन परिभाषाओं का ज्ञान प्राप्त किए शास्त्रमर्म सर्वथा अविज्ञात बना रहता है। इस परिभाषा के परिचय के लिए भाष्य से पहिले कुछ लिखना और आवश्यक बन गया है।

इस परिभाषा प्रकरण को यों तो अनेक भागों में विभक्त किया जासकता है, परन्तु प्रधानरूप से इसके तीन ही अधिकरण बनते हैं। पहिला अधिकरण से प्रपञ्चरूप व

बहिरङ्गपरिभाषात्मक भूमिका प्रथमखण्ड में जिन विषयों का निरूपण हुआ है, उन की विस्तृत सूची खण्ड के आरम्भ में ही उद्धृत हो चुकी है। पाठकों के परिचयार्थ अन्तरङ्ग परिभाषात्मक दूसरे—तीसरे खण्डों की भी संक्षिप्त विषयसूची उद्धृत कर दी जाती है—

## गी०वि०भा०द्वि०खं० की संक्षिप्त विषयसूची

## १—कर्मयोगपरीक्षा

क—योगसङ्गति

(१)—कर्ममार्ग की दुरूहता।

(२) सत्य-मिथ्यामीमांसा।

(३)—कर्मतत्व के निर्णायक।

ख—वर्णव्यवस्थाविज्ञान

(१)—वर्णमूला वर्णसृष्टि।

(२—वर्णनिरुक्ति।

(३)—प्रवृत्ति—विविधवर्णसृष्टि।

(४—सत्तानुगामिनी वर्णव्यवस्था।

(५)—समानानुगामिनी वर्णव्यवस्था।

(६)—वर्णव्यवस्था में सामाजिक नियन्त्रण।

(७)—वर्णविभाग जन्म से है, अथवा कर्म से

(८—वर्णभेदमूलक धर्मभेद

(९)—वर्णव्यवस्था के सम्बन्ध में पश्चिमी विद्वानों के विचार।

—•—

ग—आश्रमविज्ञान

(१)—स्वतन्त्र-परतन्त्रता की परिभाषा।

(२)—ईश्वर की विभूति और उसकी प्राप्ति के उपाय

(३)—मातृर्षिविज्ञान।

(४)—आश्रमविभागों का मौलिक रहस्य।

घ—संस्कारविज्ञान

(१)—संस्कारशब्दरहस्य।

(२—संस्कारों की सर्वव्यापकता।

(३)—भारतीय श्रौतस्मार्त ४२ संस्कार।

(४)—ब्राह्मसंस्कारविज्ञान।

(५)—दैवसंस्कारविज्ञान।

—•—

ङ—कर्मतन्त्र का वर्गीकरण—

(१)—कर्मनिर्णयमीमांसा।

(२)—संस्कारनिबन्धन षट्कर्म।

(३)—वर्णनिबन्धन षट्कर्म।

(४)—आश्रमनिबन्धन षट्कर्म

(५)—गीतानिबन्धन षट्कर्म।

(६)—शास्त्रनिबन्धन षट्कर्म।

(७—लोकभेदनिबन्धन षट्कर्म

(८)—विज्ञाननिबन्धन कर्मभाव

## भाष्यभूमिका—द्वितीयखण्ड समाप्त
२

—•—

## २—ज्ञानयोगपरीक्षा—

क—लोकप्रचलित सांख्यनिष्ठा
ख— ” योगनिष्ठा
ग— ” भक्तिनिष्ठा
घ—निकृष्टकर्म-भक्ति-ज्ञाननिष्ठा (कल्पिता)
ङ—हेयकर्म-भक्ति-ज्ञाननिष्ठा (शास्त्रीया)
च—उपादेयकर्म-भक्ति-ज्ञाननिष्ठा (संशोधिता)
छ—आराध्य बुद्धियोगनिष्ठा (भगवत्सम्मता)
ज—निष्काम-सकाममीमांसा
झ—नैष्कर्म्यलक्षण ज्ञानयोग

—•—

## ३—भक्तियोगपरीक्षा—

क—भक्ति का प्रचलितरूप
ख—देवयुगकालीन भक्तिमार्ग
ग—वेदयुगकालीन भक्तिमार्ग
घ—हिरण्यगर्भसम्मत भक्तिमार्ग
ङ—पौराणिक भक्तिमार्ग
च—दार्शनिक भक्तिमार्ग
छ—सर्ववादसम्मत भक्तिमार्ग
ज—उपासना के विविध लक्षण
झ—ब्रह्मवती उपासना
ञ—यज्ञवती उपासना
ट—अन्यवती उपासना
ठ—प्रतीकोपासना
ड—प्रतिरूपप्रतिमोपासना
ढ—भावमयी प्रतिमोपासना
ण—निदानोपासना
त—मूर्त्तिनिर्माण रहस्य
थ—गीता का संशोधित भक्तियोग

—•—

## ४—बुद्धियोगपरीक्षा—

क—बुद्धियोग का स्वरूप निर्वचन
ख—बुद्धियोग के आविर्भावक
ग—बुद्धियोग का प्रभवकाल
घ—बुद्धियोग की परम्परा
ङ—बुद्धियोग का उदय-तिरोभाव
च—धर्मलक्षण बुद्धियोग

## २—ज्ञानयोगपरीक्षा—

क—लोकप्रचलित सांख्यनिष्ठा
ख— " योगनिष्ठा
ग— " भक्तिनिष्ठा
घ—निष्कर्म्म-भक्ति-ज्ञाननिष्ठा (कल्पिता)
ङ—हेयकर्म्म भक्ति ज्ञाननिष्ठा (शास्त्रीया)
च—उपादेयकर्म्म-भक्ति-ज्ञाननिष्ठा (सम्पोषिता)
छ—आराध्या बुद्धियोगनिष्ठा (भगवत्सम्मता)
ज—निष्काम-सकाममीमांसा
झ—नैष्कर्म्यलक्षण ज्ञानयोग

---

## ३—भक्तियोगपरीक्षा—

क—भक्ति का प्रचलितरूप
ख—देवयुगकालीन भक्तिमार्ग
ग—वेदयुगकालीन भक्तिमार्ग
घ—हिरण्यगर्भसम्मत भक्तिमार्ग
ङ—पौराणिक भक्तिमार्ग
च—दार्शनिक भक्तिमार्ग
छ—स्वर्गवादसम्मत भक्तिमार्ग
ज—उपासना के त्रिविध लक्षण
झ—सत्यवती उपासना
ञ—अनृतवती उपासना
ट—अन्यवती उपासना
ठ—प्रतीकोपासना
ड—प्रतिरूपप्रतिमोपासना
ढ—भावमयी प्रतिमोपासना
ण—निदानोपासना
त—मूर्त्तिनिर्म्माण रहस्य
थ—गीता का सम्पोषित भक्तियोग

---

## ४—बुद्धियोगपरीक्षा—

क—बुद्धियोग का स्वरूप निर्वचन
ख—बुद्धियोग के आविर्भावक
ग—बुद्धियोग का प्रभवस्थल
घ—बुद्धियोग की परम्परा
ङ—बुद्धियोग का उदय-तिरोभाव
च—धर्म्मलक्षण बुद्धियोग

घ—ऐश्वर्यलक्षण बुद्धियोग

ङ—वैराग्यलक्षण बुद्धियोग

च—ज्ञानलक्षण बुद्धियोग

छ—गीतासिद्धान्तविमर्श

५—गीतासारपरीक्षा—

## भाष्यभूमिका तृतीयखण्ड समाप्त

## ३

बहिरङ्ग—अन्तरङ्गपरिभाषानिरूपणात्मक (भूमिकारूप) तीन खण्डों में विभक्त इस दूसरे परीक्षाखण्ड के अनन्तर मूलखण्ड हमारे सामने आता है। २४ उपनिषदों की अपेक्षा से यह मूलभाष्य २४ खण्डों में विभक्त किया है। इन २४ उपनिषदों के नाम, उपनिषदों में प्रतिपादित विषय सबका प्रस्तुत भूमिका खण्ड के विषयविभागप्रकरण में दिग्दर्शन करा दिया गया है। सब मिलकर यह विज्ञानभाष्य लगभग ७००० पृष्ठों में सम्पन्न हुआ है जो कि मूलग्रन्थोपासक भारतवर्ष की दृष्टि में संक्षिप्त ही कहा जायगा। यही हमारे इस निवेदन की विश्रामभूमि है।

उक्त आत्मनिवेदन लिखने का एक विशेष कारण है। उस कारण के परिचय से पाठक स्वयं इस निवेदन की आवश्यकता का अनुभव करेंगे। कितने ही महानुभावों ने साक्षात् रूप से, एवं कितने ही सहयोगियों ने पत्रद्वारा हमें यह सूचित किया है कि तुम्हारे लेख में विस्तार आवश्यकता से अधिक रहता है। साथ ही में विषय अनेक बार (पद पद पर) दोहराया गया है। ऐसी पुस्तकें लोकरुचि का कारण नहीं बन सकती।

सन्मित्रों का सुझाव अवश्य ही सामयिक है, इसीलिए उपादेय भी कहा जासकता है। परन्तु इस सम्बन्ध में हम उन के इस अनुशासन को न मानने की धृष्टता कर रहे हैं। फुटनोटों की शिक्षा हमें विद्यासम्पत्ति से वञ्चित रखती है। यदि हमें आर्षसाहित्य का स्वरूप आर्षसन्तान के सामने रखना है तो इस के लिए हमें आर्षपद्धति का ही अनुगमन करना पड़ेगा। हमें अपने मस्तिष्क से फुटनोटों की वदबू निकाल कर उसे स्मृति–मेधा–मनीषा–प्रज्ञा आदि दिव्य संस्कारों से युक्त करना पड़ेगा। मधुकरवृत्ति का एकान्तत परित्याग करना पड़ेगा। ‘सेकिण्ड लेंगवेज (Second Language) संस्कृत थी” केवल यह कहने भर से काम न चलेगा। आर्षोपासना के लिए समय को नियन्त्रित करना पड़ेगा। इस के लिए अपनी आवश्यकताए कम करनी होंगी। स्वाध्याय को मुख्य बनाना पड़ेगा। तभी आर्षसाहित्य के वास्तविक स्वरूप का परिचय प्राप्त होसकेगा। अहोरात्र दूसरे दूसरे कार्यों में संत्रस्त रहते हुए, सभा, सोसाइटी, टीपार्टी गार्डनपार्टी आदि में सतत संलग्न रहते हुए साहित्यलाभ से कभी लाभ नहीं उठाया जासकता। आप तो विस्तार और पुनरुक्ति की कहते हैं, हमारा तो यह भी विश्वास है कि आर्षसाहित्य को हिन्दीभाषा का रूप देना भी एक बहुत बड़ा पाप है। परन्तु क्या करें, परिस्थितिवश ऐसा करना पड़ रहा है। अन्यथा हिन्दीभाषा द्वारा शास्त्र का वास्तविक मर्म जान लेना भी हमारी दृष्टि में असम्भव सा ही है।

मधुकरवृत्ति के अनुयायी अवश्य ही छोटे छोटे टुकड़ों से समाज की कलह (खाज) मिटा सकते हों। परन्तु हम से ऐसी आशा करना व्यर्थ है। जिसे स्वाध्याय से प्रेम होगा, उस के लिए यह विस्तार और पुनरुक्ति उपादेय सामग्री होगी। यह हमारा सौभाग्य है कि ऐसे वातावरण में भी

